# गुरु नानक देव जी 550वां / 550th GURU NANAK DEV JI

## प्रकाश गुरु पर्व
## Parkash Guru Purab

Guru Nanak Dev Ji (1469 – 1539) was the founder of Sikhism and the first of the ten Sikh Gurus. His birth is celebrated worldwide as Guru Nanak Guru Purab on Kartik Pooranmashi, the full-moon day in the month of Katak (October–November). He travelled far and wide teaching people the message of one God. His preaching is registered in the form of 974 poetic hymns in the holy text of Sikhism, the Guru Granth Sahib. Sikhism gave a league of extraordinary men that fought for truth and became pillars of courage. Their places of worship called Gurudwaras, are sacred shrines that not only render spiritual comfort but also offer insight into how Sikhism has sustained.

India Post issues a set of five Commemorative Postage Stamps to mark the occasion of "550th Birth Anniversary of Guru Nanak Dev Ji". These stamps feature five select Gurudwaras, considered extremely sacred, as they are situated at locations where Guru Nanak Dev Ji spent considerable time and lived there during his spiritual sojourn.

### Gurudwara Nanak Lama Sahib, Chungthang

This is a beautiful, historical Gurudwara nestled in the Himalayas at Chungthang in North Sikkim, located 95 kilometres from Gangtok at an elevation of almost 18,000 feet above sea level. Interestingly, it is run by the Indian Army. Guru Nanak Dev ji visited this place while returning from Tibet during the 4th Udasi (Yatra). This place was a barren land. Guru Nanak threw a handful of paddy in that place. Now Chungthang is the only place in the surrounding areas where paddy grows in abundance. Another legend states that in this plateau the yak grazers approached Guru Nanak with a request, that they did not find water in winter as it got frozen all over with the temperature falling to minus 35 degrees. Guru Nanak Dev ji hit the perpetually snow-covered Guru Dongmar Lake with his stick to provide water to the grazers. The ice melted giving way to crystal clear water. Since then the water of the lake has never frozen. Guru Nanak further blessed the lake, saying, "Whosoever takes the water of this lake will gain virility and strength and will be blessed with children." The Gurudwara is situated at the confluence of two rivers: River Lachen and Lachung Chu, both tributaries of the River Teesta. The architecture of the Gurudwara maintains the typical dome and arch style as other Gurudwaras of the country but is influenced by the architecture and design of Tibetan monasteries.

### Gurudwara Darbar Sahib, Dera Baba Nanak, Gurdaspur

Gurudwara Darbar Sahib at Dera Baba Nanak, is situated on the banks of river Ravi. Guru Nanak Dev Ji, settled and mingled with the Almighty near the village Pakhoke Mehmaran, opposite to the present town and named it Kartarpur - a town which now lies across the border in Pakistan. The Bedis (Khatris), descendants of Guru Nanak built a new town and named it Dera Baba Nanak after their ancestor. Pilgrims come to pay homage to this Gurudwara in large numbers. Dera Baba Nanak is a historical town and has many lanes and houses that have been preserved since the time of Guru Nanak. Also from this town, pilgrims can see Gurudwara Darbar Sahib at Kartarpur across the border in Pakistan. Guru Nanak came here after his first Udasi (tour) during December 1515 AD to meet members of his family. In November 2019, a corridor is going to be opened connecting the two Gurudwaras located at Dera Baba Nanak in India and Kartarpur across the border.

### Gurudwara Janamasthan, Nankana Sahib

Gurudwara Janamasthan also referred to as Gurudwara Nankana Sahib was built at the site where Guru Nanak was born to Mehta Kalu and Mata Tripta. The shrine is located in the city of Nankana Sahib, near Lahore in the Punjab province of Pakistan. The Gurudwara forms part of an ensemble of nine important Gurudwaras in Nankana Sahib. The shrine is frequently visited by Sikh yatris as part of a pilgrimage route in Pakistan. The first Gurudwara is believed to have been built at the site in the 16th century by the grandson of Guru Nanak, Baba Dharam Chand. The current Gurudwara was built by Ranjit Singh in the 19th century and includes a domed sanctum with an attached rectangular pavilion, surrounded by a vast walled compound.

### Gurudwara Ber Sahib, Sultanpur Lodhi

Gurudwara Ber Sahib, the principal shrine at Sultanpur, is situated on the bank of the rivulet Kali Bein. Guru Nanak Dev Ji performed his morning ablutions in the rivulet and then sat under a Ber tree to meditate. Guru Ji meditated under this tree daily for over 14 years. Gurudwara Ber Sahib is built by the side of this old Ber tree. The present building of the Gurudwara was built by Maharaja Jagatjit Singh of Kapurthala. Standing on a high plinth and entered through a portico, the Gurudwara is supported by octagonal columns and a small entrance gallery with a high ceiling. At the far end, marked off by a high archway decorated with floral designs in stucco, is the sanctum sanctorum, where the Guru Granth Sahib is seated on a white marble canopied throne. Besides the daily services and observance of important Sikh anniversaries, a largely attended fair takes place each November to mark the birth anniversary of Guru Nanak Dev Ji. Sultanpur Lodhi is the nerve centre of the celebrations of the 550th Birth Anniversary of Guru Nanak Dev Ji.

### Gurudwara Nanak Jhira Sahib, Bidar

One of the most famous Gurudwaras of South India, Gurudwara Nanak Jhira Sahib is located at Bidar in Karnataka. Built a year after India's independence in 1948, the Gurudwara is famous for its majestic shrine, lush gardens and an expansive pool, amidst a valley surrounded by hills on three sides. The Gurudwara comprises different sections including Darbar Sahib, Langar Hall and Diwan Hall. It is believed that a dip in the tank of the holy water in front of the Gurudwara stairs will cleanse the body and soul of all the sins. The Gurudwara got its name after a popular incident which took place here; according to legend, Guru Nanak was staying on the outskirts of Bidar, where there was shortage of water and despite the efforts of the village people, drinkable water was hard to find. It is believed that Guru Nanak touched a part of the hillside with his toes and removed some debris after which a fountain of sweet water gushed out from there. Today, on the side of the fountain, is where the Gurudwara Nanak Jhira Sahib stands.

Department of Posts is proud to release a set of five Commemorative Postage Stamps and a Miniature Sheet portraying five sacred Gurudwaras on the historic occasion of "550th Birth Anniversary of Guru Nanak Dev Ji".

भारतीय डाक विभाग
DEPARTMENT OF POSTS
INDIA

## Credits:

| | | |
|---|---|---|
| Stamps/Miniature Sheet/ FDC/Brochure | : | Shri Kamleshwar Singh |
| Cancellation Cachet | : | Smt Alka Sharma |
| Text | : | Sh. Pallab Bose |

## तकनीकी आंकड़े
## TECHNICAL DATA

| | |
|---|---|
| मूल्यवर्ग | : 1000 पैसे(4), 1500 पैसे(1) |
| Denomination | : 1000 p (4), 1500 p (1) |
| मुद्रित डाक टिकटें | : 500000 प्रत्येक |
| Stamps Printed | : 500000 each |
| मुद्रित मिनियेचर शीटें | : 110000 |
| Miniature Sheets Printed | : 110000 |
| मुद्रण प्रक्रिया | : वेट ऑफसेट |
| Printing Process | : Wet Offset |
| मुद्रक | : प्रतिभूति मुद्रणालय, हैदराबाद |
| Printer | : Security Printing Press, Hyderabad |

**For more information visit:**

http://www.epostoffice.gov.in/PHILATELY_3D.html



मूल्य: ₹5.00

# गुरु नानक देव जी 550वां th GURU NANAK DEV JI

## प्रकाश गुरु पर्व
## Parkash Guru Purab

गुरुद्वारा नानकसर साहिब, नांदेड़
Gurudwara Nanaksar Sahib, Nanded

विवरणिका BROCHURE

गुरु नानक देव जी (1469 - 1539) सिख्न धर्म के संस्थापक और दस सिख्न गुरुओं में पहले सिख्न गुरु थे। उनका जन्म दुनिया भर में गुरु नानक, गुरु पर्व के रूप में कार्तिक पूर्णमासी के दिन मनाया जाता है, जो कि कटक (अक्तूबर-नवंबर) माह के पूर्णिमा के दिन होता है। गुरु नानक देव जी ने अपने जीवन में सुदूर स्थानों का भ्रमण किया और लोगो को 'एक ईश्वर' का उपदेश दिया। उनके उपदेश सिख्न धर्म के पवित्र ग्रंथ, गुरु ग्रंथ साहिब में 974 काव्यात्मक भजनों के रूप में दर्ज़ हैं। सिख्न धर्म ने ऐसे असाधारण पुरुषों का संगठन दिया जो कि सच्चाई के लिए लड़े और शौर्य के स्तंभ बने। इन असाधारण पुरुषों के लिए बने पूजा स्थलों को गुरुद्वारों के नाम से जाना जाता है जो कि पवित्र तीर्थ स्थान होते हैं। ये तीर्थ स्थल न केवल आध्यात्मिक सुख्र प्रदान करते हैं अपितु सिख्न धर्म ने किस प्रकार से अपने को सिद्ध किया है, किस प्रकार से अपने को संभाल कर, संजोकर रख्रा हुआ है उसकी भी पूर्ण जानकारी देते हैं।

इंडिया पोस्ट "गुरु नानक देव जी की 550वीं जयंती" के अवसर को चिर स्मरणीय बनाने के लिए पांच स्मारक डाक टिकटों का एक सेट जारी करता है। इन टिकटों में पांच चुनिंदा गुरुद्वारों को प्रदर्शित किया गया है जिन्हें बेहद पवित्र माना जाता है, क्योंकि वे ऐसे स्थानों पर स्थित हैं जहां गुरु नानक देव जी ने अपने जीवन का काफी समय बिताया था और अपने आध्यात्मिक जीवन के दौरान वहां अल्पावास भी किया था।

### गुरुद्वारा नानक लामा साहिब, चुंगथांग

यह उत्तरी सिक्किम के चुंगथांग में हिमालय में बसा एक सुंदर, ऐतिहासिक गुरुद्वारा है, जो गंगटोक से 95 किलोमीटर की दूरी पर समुद्र तल से लगभग 18,000 फीट की ऊंचाई पर स्थित है। दिलचस्प बात यह है कि इस गुरुद्वारा की देख्र-रेख्र भारतीय सेना द्वारा की जाती है। चौथी उदासी (यात्रा) के दौरान तिब्बत से लौटते समय गुरु नानक देव जी ने इस स्थान का दौरा किया था। यह स्थान बंजर भूमि थी। गुरु नानक देव जी ने उस जगह पर मुट्ठी भर धान फेंका था। अब चुंगथांग आसपास के क्षेत्रों में एकमात्र ऐसा स्थान है जहाँ धान बहुतायत में उगता है। एक अन्य किवदंती के अनुसार इस पठार में याक चरवाहों ने एक गुहार के साथ गुरु नानक जी से संपर्क किया कि उन्हें सर्दियों में पानी नहीं मिला क्योंकि तापमान शून्य से 35 डिग्री तक गिरने के साथ यह पानी चारों तरफ जम गया। गुरु नानक देव जी ने चरागाहों को पानी प्रदान करने के लिए निरंतर बर्फ से ढकी गुरु डोंगमार झील पर अपनी छड़ी से प्रहार किया। उसी समय बर्फ पिघल कर एकदम स्वच्छ पानी में तब्दील हो गई। तब से इस झील का पानी कभी नहीं जमा। इसके अलावा गुरु नानक देव जी ने आगे यह कहते हुए झील को आशीर्वाद दिया कि "जो कोई भी इस झील का पानी ग्रहण करेगा वह पौरुष और शक्ति प्राप्त करेगा और उसे संतान प्राप्ति होगी। यह गुरुद्वारा दो नदियों, नदी लाचेन और नदी लाचुंग छू के संगम पर स्थित है जो तीस्ता नदी की दोनों सहायक नदियाँ हैं। इस गुरुद्वारा की वास्तुकला देश के अन्य गुरुद्वारों की गुंबद और मेहराब की विशिष्ट शैली जैसी है किन्तु इसकी वास्तुकला पर तिब्बती मठों की वास्तुकला और डिज़ाइन की छाप स्पष्ट देख्री जा सकती है।

### गुरुद्वारा दरबार साहिब, डेरा बाबा नानक, गुरदासपुर

डेरा बाबा नानक स्थित गुरुद्वारा दरबार साहिब, रावी नदी के तट पर स्थित है। गुरु नानक देव जी, गाँव पख्रोके महमरान के पास बसे और ईश्वर में रम गए। गुरुद्वारा दरबार साहिब मौजूदा शहर करतारपुर के सामने है। करतारपुर -एक शहर है जो पाकिस्तान में सीमा पर स्थित है। गुरु नानक के वंशज बेदी (ख्रत्री) ने एक नया शहर बनाया और उसका नाम अपने पूर्वजों के नाम डेरा बाबा नानक पर रख्रा। इस गुरुद्वारा में बड़ी संख्या में तीर्थयात्री अपनी श्रद्धा एवं सम्मान प्रकट करने आते हैं। डेरा बाबा नानक एक ऐतिहासिक शहर है और यहां कई गलियां और घर हैं जिन्हें गुरु नानक जी के समय से संरक्षित करके रख्रा गया है। इसी शहर से, तीर्थयात्री सीमा पार पाकिस्तान के करतारपुर में गुरुद्वारा दरबार साहिब को भी देख्र सकते हैं। गुरु नानक जी दिसंबर 1515 ईस्वी के दौरान अपने पहली उदासी (यात्रा) के बाद यहाँ अपने परिवार के सदस्यों से मिलने आये थे। नवंबर 2019 में, भारत में डेरा बाबा नानक और सीमा पार करतारपुर में स्थित दोनों गुरुद्वारों को जोड़ने के लिए एक कॉरिडोर ख्रोला जा रहा है।

### गुरुद्वारा जन्म स्थान, ननकाना साहिब

गुरुद्वारा जन्म स्थान जिसे गुरुद्वारा ननकाना साहिब के नाम से भी जाना जाता है उस स्थान पर निर्मित किया गया जहां पर गुरु नानक जी का जन्म मेहता कालू और माता तृप्ता के यहां हुआ था। यह तीर्थस्थल पाकिस्तान के पंजाब प्रांत में लाहौर के पास ननकाना साहिब शहर में स्थित है। यह गुरुद्वारा ननकाना साहिब में नौ महत्वपूर्ण गुरुद्वारों के एक समूह का भाग है। पाकिस्तान में गुरुद्वारा जन्म स्थान एक तीर्थयात्रा मार्ग के भाग के रूप में सिख्न यात्रियों द्वारा अक्सर परिदर्शन करने वाला तीर्थ स्थल है। ऐसा माना जाता है कि इस स्थान पर पहले वाला गुरुद्वारा 16वीं शताब्दी में गुरु नानक जी के पोते, बाबा धर्म चंद जी द्वारा बनाया गया था। मौजूदा गुरुद्वारा 19वीं शताब्दी में रणजीत सिंह जी द्वारा बनाया गया था। इसके साथ एक आयताकार मंडप वाला एक गुम्बदाकार पवित्र स्थान भी शामिल है जिसको एक विशाल दीवार वाले परिसर से घेरा हुआ है।

## गुरुद्वारा बेर साहिब, सुल्तानपुर लोधी

सुल्तानपुर का प्रमुख तीर्थस्थल गुरुद्वारा बेर साहिब, काली बेन (एक छोटी नदी) के तट पर स्थित है। बेर साहिब वही जगह है जहाँ पर काली बेन के तट पर गुरु नानक देव जी अपना नहाना-धोना करते थे और तत्पश्चात् एक बेर के पेड़ के नीचे ध्यान लगाते थे। गुरु नानक जी ने 14 वर्षों से अधिक इस पेड़ के नीचे रोजाना ध्यान लगाया। गुरुद्वारा बेर साहिब को इस पुराने बेर के पेड़ के किनारे बनाया गया है। गुरुद्वारा की मौजूदा इमारत कपूरथला के महाराजा जगतजीत सिंह जी द्वारा बनवाई गई थी । यह गुरुद्वारा एक ऊँचे प्लिंथ पर निर्मित है। इस गुरुद्वारे में अंदर जाने के लिए एक बरामदे में से होकर गुजरना होता है। यह गुरुद्वारा अष्टकोणीय स्तंभों से संभला हुआ है जिसके साथ एक ऊंची छत वाला छोटा गलियारा भी है। थोड़ी दूरी पर एक ऊंचा तोरण पथ है जिस पर महीन चूने की परत है और जिसे फूलों के डिज़ाइन से सुशोभित किया गया है तथा जो परम पावन स्थल का एक भाग है। इस परम पावन स्थल पर सफेद संगमरमर के पत्थर से बने छत्र वाले सिंहासन पर गुरु ग्रंथ साहिब विराजमान हैं। यहां महत्वपूर्ण सिख्र समारोहों से जुड़ी दैनिक सेवाओं और रीति-रिवाज़ों तथा धार्मिक क्रियाओं के पालन के अतिरिक्त प्रत्येक नवम्बर माह में गुरु नानक देव जी के प्रकाश पर्व के अवसर पर भव्य मेले का आयोजन किया जाता है जिसमे दूर-दूर से हज़ारों श्रद्धालू भाग लेने आते हैं। सुल्तानपुर लोधी गुरु नानक देव जी के 550वें प्रकाश पर्व के शुभ अवसर पर आयोजित होने वाले व्यापक समारोहों, उत्सवों का मुख्य केंद्र रहेगा।

## गुरुद्वारा नानक झीरा साहिब, बीदर

दक्षिण भारत के सबसे प्रसिद्ध गुरुद्वारों में से एक, गुरुद्वारा नानक झीरा साहिब कर्नाटक के बीदर में स्थित है। भारत की आजादी के एक वर्ष के बाद 1948 में निर्मित यह गुरुद्वारा अपने शानदार, प्रभावशाली पवित्र स्थल, हरे-भरे बगीचों और एक विशाल कुंड के लिए प्रसिद्ध है। यह गुरुद्वारा तीनों तरफ से पहाड़ियों से घिरा हुआ है। इस गुरुद्वारा के विभिन्न भाग हैं जिनमें से दरबार साहिब, लंगर हॉल और दीवान हॉल प्रमुख हैं। ऐसी मान्यता है कि गुरुद्वारा की पौड़ियों के सामने बने पवित्र जल के अमृत कुंड में एक बार डुबकी लगाना शरीर और आत्मा को पापों से शुद्ध करने के लिए पर्याप्त है। गुरुद्वारे को एक लोकप्रिय घटना के बाद इसका नाम मिला जो यहां घटित हुई थी। एक किवदंती के अनुसार गुरु नानक देव जी अपने साथी मर्दाना के साथ बीदर के बाहरी इलाके में रुके हुए थे। बीदर में पीने के पानी की भारी कमी थी। लोगों के अथक प्रयासों के पश्चात् भी पीने का पानी कहीं भी नहीं मिल पा रहा था। लोगों की दयनीय स्थिति को देख गुरु नानक जी काफी विचलित हो गए थे। ऐसी मान्यता है कि उन्होंने अपने पैर की उंगलियों से पहाड़ी के एक हिस्से को छुआ और कुछ मलबा हटाया जिसके बाद मीठे पानी का एक फव्वारा वहां से निकल आया । आज, फव्वारे के किनारे पर, गुरुद्वारा नानक झीरा साहिब खड़ा है।

डाक विभाग "गुरु नानक देव जी की 550वीं जयंती" के ऐतिहासिक अवसर पर पांच पवित्र गुरुद्वारों को दर्शाते हुए पांच स्मारक डाक टिकटों का एक सेट और एक मिनियेचर शीट जारी करने पर गौरवान्वित है।

भारतीय डाक विभाग
**DEPARTMENT OF POSTS**
**INDIA**

## आभार:

डाक-टिकट/प्रथम दिवस आवरण/ विवरणिका : श्री कमलेश्वर सिंह

विरूपण मोहर : श्रीमती अलका शर्मा

पाठ : श्री पल्लब बोस